और अट् आगम तीनों कार्य एक साथ प्राप्त हैं इनमें से आत्मनेपद सब से पहिले होकर अब विकरण के पहिले और पीछे भी 'अट्' प्राप्त है इसमें अट् नित्य हुआ और विकरण भी अट् करने से पहिले तथा पीछे भी प्राप्त है तो विकरण भी नित्य हुआ। जब दोनों नित्य हुए तो परत्व से अट् प्राप्त है। और अङ्ग कार्य अट् से विकरणों का होना प्रथम इष्ट है, क्योंकि विकरण के आजाने पर सब की अङ्ग संज्ञा हो और अङ्ग संज्ञा के पश्चात् अट् होवे, इसलिए यह परिभाषा है—

४३-शब्दान्तरस्य प्राप्नुवन् विधिरनित्यो भवति ॥

अ० १ । ३ । ६० ॥

जो दो कार्य एक साथ प्राप्त हों और वे दोनों नित्य ठहरते हों, तो उनमें जो विधि अन्य विधि के होने से पहिले जिस शब्द को प्राप्त है और पहिले कार्य के होने पश्चात् वह विधि दूसरे शब्द को प्राप्त हो तो वह अनित्य होती है। यहाँ अट् आगम पहिले तो केवल विकरण को प्राप्त है और विकरण किये पीछे विकरणसहित सब की अंगसंज्ञा होने से सब को प्राप्त है इसलिए अट् अनित्य हुआ। फिर प्रथम विकरण होकर पुनः प्रसंग मानने से अट् हो जाता है, इत्यादि प्रयोजन हैं ॥ ४३ ॥

"नृकुट्यां भवः नार्कुटः, नृपतेरपत्यं नार्पत्यः" यहाँ जो 'नृ' शब्द को वृद्धि होती है, उसी वृद्धिरूप आकार का सहचारी रेफ रहता है उस रेफ को खर् प्रत्याहार के परे "खरवसानयो-र्विसर्जनीयः"[१] इस सूत्र से विसर्जनीय होने चाहिए, इसलिए यह परिभाषा है—

---

१ सन्धि० २५९।

४४–असिद्ध वहिरङ्गमन्तरङ्गे ॥अ० ८ । ३ । १५ ॥

४५–असिद्ध वहिरङ्गलक्षणमन्तरङ्गलक्षणे ॥

अ० । ६ । ४ । १३२ ॥

इनमें से पहिली परिभाषा बहुधा व्यवहार काल में प्रवृत्त होती और दूसरी बहुधा व्याकरणादिशास्त्रों में लगती है । बहिङ्ग कार्य करने में अन्तरङ्ग कार्य असिद्ध हो जाता है । बहिर् और अन्तर् इन दोनों शब्दों के आगे जो अङ्ग शब्द है वह उपकारकवाची और अङ्ग शब्द के साथ होना शब्दों का बहुव्रीहि समास है ।

निमित्तसमुदायस्य मध्ये यस्य कार्यस्याङ्गमुपकारि निमित्तं बहि॰ कार्यान्तरापेक्षया दूरमधिकं वा वर्त्तते तद् बहिरङ्गं कार्यम्, एवं निमित्तसमुदायस्य मध्ये यस्य कार्यस्याङ्गमुपकारिनिमित्तमन्त कार्यान्तरापेक्षया सन्निहितं वा न्यून वर्त्तते तदन्तरङ्ग कार्यम् तथा बह्वपेक्षं बहिरङ्गमल्पापेक्षमन्तरङ्गम् ।

बहिरङ्ग उसको कहते हैं कि प्रकृति, प्रत्यय, वर्ण और पद के समुदाय में जिस कार्य के उपकारी अवयव दूसरे कार्य की अपेक्षा से दूर वा अधिक हों । और अन्तरङ्ग वह कहाता है कि प्रकृति आदि निमित्तों के समुदाय में जिस कार्य के उपकारी अवयव दूसरे कार्य की अपेक्षा से समीप वा न्यून हों । तथा जो बहुत निमित्त और व्याख्यान की अपेक्षा रक्खे वह बहिरङ्ग तथा थोड़े निमित्त और व्याख्यान की अपेक्षा रक्खे वह अन्तरङ्ग कहाता है । इसलिये प्राय अन्तरङ्ग कार्य प्रथम होता है और बहिरङ्ग असिद्ध हो जाता है और कहीं कहीं बहिरङ्ग प्रथम हो भी जावे तो अन्तरङ्ग कार्य की दृष्टि में असिद्ध अर्थात् नहीं हुआ सा हो रहता है । अब प्रकृत में 'नार्कुट, नार्पत्य' यहाँ ककार पकार जिह्वामूलीय के निमित्त अन्तरङ्ग और वृद्धि का निमित्त तद्धित बहिरङ्ग है सो प्रथम बहिरङ्ग कार्य वृद्धि हो

भी जाती है, परन्तु अन्तरङ्ग कार्य विसर्जनीय करने में वृद्धि के असिद्ध होने से रेफ ही नहीं [ रहता ] फिर विसर्जनीय किस को हो। तथा "वाह ऊठ"[1] इस सूत्र में 'ऊठ्' नहीं पढ़ते तो संप्रसारण की अनुवृत्ति आकर 'प्रष्ठ+वाह्+ण्वि+अस्' इस अवस्था में ण्वि प्रत्यय के परे वकार को उ संप्रसारण और पूर्वरूप होकर 'प्रष्ठ+उह्+ण्वि+अस्' इस अवस्था में उकार को ओकार गुण और उस ओकार के साथ वृद्धि एकादेश होकर 'प्रष्ठौहः' आदि प्रयोग सिद्ध हो ही जाते, फिर ऊठ् ग्रहण व्यर्थ होकर यह ज्ञापक होता है कि 'प्रष्ठौहः' आदि में गुण करते समय संप्रसारण असिद्ध होता है अर्थात् यजादिप्रत्ययनिमित्त भसंज्ञा और भसंज्ञा के आश्रय संप्रसारण होता, इस प्रकार बहुत अपेक्षा वाला होने से संप्रसारण बहिरङ्ग और ण्वि प्रत्यय को मान के गुण अन्तरङ्ग है फिर अन्तरङ्ग गुण करने में जब संप्रसारण असिद्ध हुआ तो गुण की प्राप्ति नहीं, जब गुण नहीं हुआ तो वृद्धि होकर 'प्रष्ठौहः' आदि प्रयोग भी नहीं बन सकते, इसलिए ऊठ् ग्रहण करना चाहिए। इसी ऊठ् ग्रहण के ज्ञापक से यह परिभाषा निकली है। तथा "पचावेदम्, पचामेदम्" लोट् के उत्तम पुरुष के एकार को ऐकारादेश प्राप्त है[2] सो ऐत्व अन्तरङ्ग की दृष्टि में "आद्गुणः"[3] सूत्र से हुआ गुण बहिरङ्ग होने से असिद्ध है, इसलिए वहाँ एकार ही नहीं तो ऐकार किसको हो। इत्यादि इस परिभाषा के असंख्य प्रयोजन हैं। लोक में भी अन्तरङ्ग कार्य करने में बहिरङ्ग असिद्ध ही माना जाता है। जैसे—मनुष्य प्रातःकाल उठकर पहिले निज शरीर-संबंधी अन्तरङ्गकार्यों को

१. अष्टा० ६।४।१३२॥ २. आ० ११९।
३. सन्धि० १११।

करता है, पीछे मित्रों के और उसके पीछे सम्बन्धियों के काम करता है क्योंकि मित्र आदि के कार्य निज शरीर की अपेक्षा में बहिरङ्ग हैं ॥ ४४, ४५ ॥

अब अन्तरङ्गबहिरङ्गलक्षण परिभाषा में ये दोष हैं कि "अक्षद्यूः, हिरण्यद्यूः" यहाँ 'दिव्' धातु से क्विप् प्रत्यय के परे क्विप् को मान के वकार को ऊठ्[1] होता है, उस बहिरङ्गऊठ् को असिद्ध मानें तो यणादेश नहीं हो सकता इत्यादि दोषों की निवृत्ति के लिए यह अगली परिभाषा है—

४६—नाजानन्तर्ये बहिष्ट्वप्रक्लृप्तिः ॥ अ०।१।४।२॥

जहाँ दोनों अचों के समीप वा मध्य में कार्यविधान करते हों वहाँ अन्तरङ्ग बहिरङ्गलक्षण परिभाषा नहीं लगती। इससे 'अक्षद्यूः' आदि में बहिरङ्ग ऊठ् को जब असिद्ध नहीं माना तो यणादेश भी हो गया, तथा "षत्वतुकोरसिद्धः[2]" इस सूत्र में तुक् ग्रहण का यही प्रयोजन है कि "अधीत्य, प्रेत्य" इत्यादि प्रयोगों में तुक् अन्तरङ्ग और सवर्णदीर्घ तथा गुण एकादेश बहिरङ्ग है, जो तुक् अन्तरङ्ग के करने में बहिरङ्ग एकादेश असिद्ध हो जाता तो तुक् ही हो जाता फिर तुग्विधि में एकादेश को असिद्ध करने से यह ज्ञापक निकला कि जो दो अचों के आश्रय बहिरङ्ग कार्य हो वह अन्तरङ्ग कार्य की दृष्टि में असिद्ध नहीं होता। इसी तुक्ग्रहण ज्ञापक से यह परिभाषा निकली है ॥ ४६ ॥

"गोमान् प्रियो यस्य स गोमत्प्रियः यवमत्प्रियः, गोमानिवाचरति गोमत्यते, यवमत्यते" इत्यादि प्रयोगों में समासाश्रित अन्तर्वर्त्तिनी विभक्ति का लुक् द्विपदाश्रय होने से बहिरङ्ग और 'हल्ङ्याब्भ्यो[3]'

1. च्छ्वोः शूडनुनासिके च ( अ० ७५५ ) सूत्र से।
2. सन्धि० ११६।
3. अ० ४८।

सूत्र से सुलोप एकपदाश्रय होने से अन्तरङ्ग है सो जो बहिरङ्ग का बाधक अन्तरङ्ग हो जावे तो नुम् आदि आदि कार्य होकर "गोमत्प्रिय" प्रयोग सिद्ध न हों किन्तु "गोमान्प्रिय" ऐसा प्राप्त होवे सो अनिष्ट है, इसलिए यह परिभाषा है—

४७–अन्तरङ्गानपि विधीन् बाधित्वा बहिरङ्गो लुग् भवति ॥ अ० ७ । २ । ९८ ॥

अन्तरङ्ग विधियों को बाध के भी बहिरङ्ग लुक् होता है अर्थात् जब अन्तर्वर्त्तिनी विभक्ति का लुक् समासाश्रय होने से बहिरङ्ग हुआ एकपदाश्रय सुलोप आदि अन्तरङ्गों का बाधक हो गया तो "न लुमताङ्गस्य"[1] इस सूत्र से नुम आदि करने में प्रत्ययलक्षण का निषेध होकर "गोमत्प्रिय." इत्यादि प्रयोग बन जाते हैं तथा "प्रत्ययोत्तरपदयोश्च"[3] इस सूत्र का यही प्रयोजन है कि "त्वामिच्छति, त्वयति, मयति, तवपुत्रस्त्वत्पुत्र, मत्पुत्र, त्व नाथोस्य त्वन्नाथ, मन्नाथ." इत्यादि प्रयोगों में "युष्मद्, अस्मद्" शब्दों को "त्व, म" आदेश हो जावें। "त्व नाथोऽस्य" इस अवस्था में मध्यवर्त्तिनी विभक्ति का लुक् त्व, म आदेश होने के पहिले और पीछे भी प्राप्त होने से नित्य और त्व म आदेश अन्तरङ्ग हैं नित्य से अन्तरङ्ग बलवान् होता है यह तो कह चुके हैं। सो जो अन्तरङ्ग होने से त्व, म आदेश पहिले हो जावें तो इस सूत्र का कुछ प्रयोजन न

१. अर्थात् "हल्ङ्याब्भ्यो॰" ( ना० ४८ ) से सु का लोप हो जावे तो उसे प्रत्यय लक्षण मानकर "उगिदचां" ( ना० १११ ) से नुम हो जावे। लुक् होने पर "न लुमताङ्गस्य" ( सन्धि० ९८ ) से प्रत्ययलक्षण कार्य का निषेध हो जाता है, अतः नुम् नहीं होता।

२ सन्धि० ९८। ३ अष्टा० ७ । २ । ९८ ।

रहे, क्योंकि वर्तमान विभक्ति के परे "त्वमावेकवचने"[1] सूत्र से त्व, म हो ही जावेंगे फिर व्यर्थ होकर यह ज्ञापक हुआ कि अन्तरङ्ग विधियों का भी बहिरङ्ग लुक् बाधक होता है, फिर जब बहिरङ्ग लुक् पहिले हुआ तो सूत्र सार्थक रहा और इसी ज्ञापक से यह परिभाषा निकली ॥ ४७ ॥

"पूर्वैषुकामशम:" यहाँ "पूर्वेषुकामशमी" शब्द से तद्धित अण् प्रत्यय होता है। "पूर्व + इषु + काम + शमी + अ" इस अवस्था में जो तद्धित प्रत्ययाश्रित बहिरङ्ग उत्तरपदवृद्धि से अन्तरङ्ग होने के कारण अकार इकार को गुण एकारादेश पहिले हो जावे तो पूर्वोत्तरपद के पृथक् पृथक् न रहने और उभयाश्रय कार्य में अन्तादिवद्भाव के निषेध होने से "दिशोऽमद्राणाम्"[2] इस सूत्र से उत्तरपद वृद्धि नहीं हो सकती इत्यादि दोषों की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

४८—पूर्वोत्तरपदयोस्तावत्कार्यं भवति नैकादेशः ॥

अ० १ । ४ । २ ॥

पूर्वोत्तरपदनिमित्तकार्य से अन्तरङ्ग भी एकादेश पहिले नहीं होता, किन्तु पूर्वोत्तरपदनिमित्त कार्य अन्तरङ्ग एकादेश से पहिले हो जाता है इससे "पूर्वैषुकामशम:" यहाँ अन्तरङ्ग मानकर प्रथम गुण एकादेश नहीं होता, किन्तु पहिले उत्तरपद को वृद्धि होकर रूप एकादेश होता है। यह भी परिभाषा (४६) वीं परिभाषा की सहचारिणी है। इसका ज्ञापक यह है कि "नेन्द्रस्य परस्य"[3] इस सूत्र में उत्तरपदवृद्धि का निषेध है कि उत्तरपद में इन्द्र शब्द को वृद्धि न

१. भा० १७० । २. कै० ९३१ ।
३. कै० ९४० ।

हो, जिससे "सौमेन्द्र" प्रयोग सिद्ध हो जावे। सो जो सोम के साथ इन्द्र का एकादेश अन्तरङ्ग होने से पहिले हो जावे तो इन्द्र शब्द का इकार तो एकादेश में गया, अन्त्य का अच् तद्धित प्रत्यय के परे लोप में गया फिर जब उत्तरपद इन्द्र शब्द में कोई अच् ही नहीं तो वृद्धि का निषेध क्यों किया, इससे व्यर्थ होकर यह ज्ञापक हुआ कि अन्तरङ्ग भी एकादेश पूर्वोत्तरपद कार्य के पहिले नहीं होता, किन्तु अन्तरङ्ग का बाधक उत्तरपदवृद्धि पहिले होती है इस लिए उत्तरपद में इन्द्र शब्द का वृद्धि का निषेध किया है ॥ ४८ ॥

"प्रधाय, प्रस्थाय" इत्यादि प्रयोगों में "क्त्वा" प्रत्यय के स्थान में "ल्यप्" आदेश होता है सो ल्यप् होने से पहिले "प्रधा+त्वा" इस अवस्था में धा के स्थान में "हि"[1] और "स्था" को इकारादेश[2] तथा "त्वा" को "ल्यप्"[3] भी प्राप्त है इसमें "हि" आदि आदेश पर और अन्तरङ्ग हैं और ल्यप् बहिरङ्ग है सो पर और अन्तरङ्ग मान के 'हि' आदि आदेश कर लें तो "प्रधाय, प्रस्थाय" आदि प्रयोग नहीं बन सकें इसलिए यह परिभाषा है—

४९—अन्तरङ्गानपि विधीन् बहिरङ्गो ल्यप् बाधते ॥
अ० २ । ४ । ३६ ॥

अन्तरङ्ग विधियों का भी बहिरङ्ग ल्यबादेश बाध करता है। इससे "हि" आदि आदेशों का बाध के प्रथम "ल्यप्" हो गया, फिर 'हि' आदि की प्राप्ति नहीं तो "प्रदाय, प्रधाय, प्रस्थाय" आदि प्रयोग सिद्ध हो गये और "अदो जग्धिर्ल्यप्ति किति"[4] इस सूत्र में

१ दधातेर्हिः ( आ० १२२० ) सूत्र से।
२ द्युमास्थागापा० ( आ० ९७१ ) सूत्र से।
३. समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप् ( आ० १५३२ )।
४. आ० १२२६।

ल्यप् का ग्रहण नहीं करते तो तकारादि प्रत्ययमात्र की अपेक्षा रखनेवाला 'अद्' धातु को 'जग्धि' आदेश अन्तरङ्ग होने के कारण, पूर्वपद की अपेक्षा रखनेवाले समासाश्रित बहिरङ्ग ल्यप् आदेश से प्रथम हो जाता, फिर ल्यप् ग्रहण व्यर्थ होकर इसका ज्ञापक हुआ कि अन्तरङ्गविधियों को भी बाध के पहिले ल्यप् होता है फिर तकारादि कित् न होने से 'जग्धि' आदेश प्राप्त नहीं होता, इसलिए ल्यप् ग्रहण किया है। यहाँ ल्यप् ग्रहण इस परिभाषा के निकलने में ज्ञापक है ॥ ४९ ॥

"इयाय, इययिथ" इत्यादि प्रयोगों में पर होने से गुण, वृद्धि और नित्य होने से द्वित्व प्राप्त है द्वित्व होने के पश्चात् "इ + इ + अ, इ + इ + इथ" इस अवस्था में परत्व से गुण वृद्धि और अन्तरङ्ग होने से सवर्णदीर्घ एकादेश प्राप्त है सो जो बलवान् होने से अन्तरङ्ग सवर्णदीर्घ एकादेश हो जावे तो "इयाय, इययिथ" आदि प्रयोग सिद्ध नहीं हो सकें, इसलिए यह परिभाषा है—

५०-वार्णादाङ्गं बलीयो भवति ॥ अ० |६|४|७८||

वर्णकार्य से अङ्गकार्य बलवान् होता है यहाँ वर्णकार्य सवर्णदीर्घ एकादेश और अङ्गकार्य गुण वृद्धि हैं इस वर्णकार्य से अङ्गकार्य के बलवान् होने से गुण वृद्धि प्रथम होकर "इयाय, इययिथ" इत्यादि प्रयोग सिद्ध हो जाते हैं। "अभ्यासस्यासवर्णे"[1] इस सूत्र में असवर्ण अच् के परे अभ्यास के इवर्ण उवर्ण इयङ्, उवङ् आदेश कहे हैं, सो जो गुण वृद्धि का बाधक एकादेश हो जावे तो अभ्यास से परे असवर्ण अच् हो ही नहीं सकता, फिर इस असवर्ण गुण वृद्धि किये अच् से परे "इयङ्, उवङ्" कहने से निश्चित ज्ञात

१. अ० ६।४।७८ ॥

हुआ कि वर्णकार्य का बाधक अङ्गकार्य होता है। यही असवर्ण अच् के परे "इयङ्, उवङ्" का विधान इस परिभाषा के होने में ज्ञापक है॥ ५०॥

यह बात प्रथम लिख चुके हैं कि अन्तरङ्ग से भी अपवाद बलवान् होता है। "जुसि च"* इस सूत्र से जो गुणविधान है सो "क्ङिति च"* आदि निषेधप्रकरण का अपवाद है, क्योंकि "झि" के ङित् होने से उसके स्थान में जुस् भी ङित् ही आदेश होता है, सो जैसे "अचिनवु, असुनवु" इत्यादि में निषेध का बाधक जुस् में गुण होता है वैसे ही "चिनुयु, सुनुयु" यहाँ "यासुट्" के आश्रय से प्राप्त गुण निषेध का भी बाधक हो जावे तो "चिनुयु, सुनुयु" आदि प्रयोगों में गुण होना चाहिए, इसलिये यह परिभाषा है—

५१—येन नाप्राप्ते यो विधिरारभ्यते स तस्य बाधको भवति॥ अ० १।१।६॥

गुण कहां है, क्योंकि "अबिभयु" आदि में यासुट् के बिना केवल सार्वधातुक के आश्रयगुण का निषेध प्राप्त है, इसलिए "चिनुयु." आदि में गुण नहीं होता इत्यादि इस परिभाषा के अनेक प्रयोजन हैं ॥ ५१ ॥

अब इस पूर्वोक्त परिभाषा के विषय में यह विशेष विचार है कि "नासिकोदरौष्ठजङ्घादन्तकर्णशृङ्गाच्च'[1]" यह सूत्र अगले "न क्रोडादिबह्वच,[2]" सहनञ्०[3]" इन दो सूत्रों का अपवाद है, और दोनों की प्राप्ति में इसका आरम्भ भी है। यदि पूर्व परिभाषा के अनुकूल माना जावे तो सह, नञ् और विद्यमानपूर्वक शब्दों से प्राप्त निषेध का बाधक ङीप् प्रत्यय "सनासिका, अनासिका विद्यमाननासिका" आदि में भी होना चाहिए, तो ये प्रयोग नहीं बन सकें इसलिये यह परिभाषा है—

## ५२–पुरस्तादपवादा अनन्तरान् विधीन् बाधन्ते न परान् ॥ अ० ४ । १ । ५५ ॥

जो पहिले अपवाद और पीछे उत्सर्ग पढ़ा हो तो वह अपने समीपस्थ कार्य का बाधक हो और परविधि अर्थात् जिसके साथ व्यवधान है उसका बाधक नहीं होवे। इससे बह्वच् लक्षण से प्राप्त "ङीप् के निषेध" का बाधक हुआ और सह, नञ्, विद्यमानपूर्वक नासिका से प्राप्त ङीप् के निषेध का बाधक नहीं हुआ, इस प्रकार "सनासिका, अनासिका" आदि प्रयोग सिद्ध हो गये। इसी प्रकार अन्यत्र भी इसका विषय जानना ॥ ५२ ॥

१. स्त्री० १०२।   २. स्त्री० १०८।   ३. स्त्री० १०३।

अब "नासिकाऽदरौष्ठ०"[1] इस सूत्र में जो ओष्ठ आदि पाँच संयोगोपध शब्द हैं उनसे निषेध भी प्राप्त है उस का बाधक पूर्व परिभाषा नहीं हो सकता, क्योंकि "नासिकोदर०"[1] सूत्र से भी संयोगोपध का निषेध है "नासिकोदर०"[1] सूत्र में नासिका और उदर शब्द तो सह आदि पूर्व होने से पूर्व पर दोनों सूत्रों के अपवाद हैं और ओष्ठ आदि शब्द सह आदि पूर्व हों तो "सहनञ्"[2] इस पर सूत्र के और सामान्य उपपद में "स्वाङ्गाच्चोप"[3] इस पूर्व सूत्र के भी अपवाद हों। सो दोनों के अपवाद होने चाहिए या किसी एक के। इस सन्देह की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

५३–मध्येऽपवादाः पूर्वान् विधीन् बाधन्ते नोत्तरान् ॥
अ० ४। १। ५५॥

जो पूर्व पर दोनों ओर उत्सर्ग और मध्य में अपवाद पढ़ा हो तो वह अपने से पूर्वविधि का बाधक होता है और उत्तर का नहीं। इससे "बिम्बोष्ठी, बिम्बोष्ठा, दीर्घजङ्घी, दीर्घजङ्घा" इत्यादि उदाहरणों में संयोगोपधलक्षण निषेध का बाधक हो गया और "सदन्ता, अदन्ता, विद्यमानदन्ता" इत्यादि में परसूत्र से प्राप्त निषेध की बाधा नहीं हुई। इसी प्रकार सर्वत्र योजना कर लेनी चाहिए॥ ५३॥

"सुडनपुंसकस्य"[4] इस सूत्र में सुट् की सर्वनामसंज्ञा का निषेध है सो "कुण्डानि तिष्ठन्ति, वनानि तिष्ठन्ति" यहाँ भी नपुंसक के सुट् की सर्वनामस्थानसंज्ञा का निषेध हो जावे तो नुम् आदि होकर (कुण्डानि) आदि प्रयोग सिद्ध होते हैं सो न हो सकें, इसलिए यह परिभाषा है—

१. स्त्रै० १०३। २. स्त्रै० १०८।
३. स्त्रै० १०१। ४. अष्टा० १। १। ४३॥

५४–अनन्तरस्य विधिर्वा प्रतिषेधो वा ॥

अ० १ । १ । ४३ ॥

जिस में कुछ अन्तर न हो अर्थात् जो अत्यन्त समीप हो उस का विधि वा निषेध होता है दूरस्थ का नहीं। इससे सुट् करके जो सर्वनामस्थानसंज्ञा की प्राप्ति है उसी का निषेध करता है, "शि" की सर्वनामस्थानसंज्ञा का निषेध नहीं। इससे "कुण्डानि" आदि प्रयोग बन जाते हैं। और "नेटि" सूत्र में इडादि सिच् के परे वृद्धि का निषेध होता है सो जो दूरस्थवृद्धि का भी निषेध हो अमार्जीत्, अलावीत्, अपावीत्[1] इत्यादि में भी वृद्धि का निषेध होना चाहिए, इस परिभाषा से समीपस्थ हलन्तलक्षण वृद्धि का निषेध हो जाता है, सामान्य वृद्धि नहीं, इत्यादि प्रयोजन हैं ॥ ५४ ॥

"ददति, दधति" इत्यादि प्रयोगों में जो प्रत्ययादि झकार को अन्तरङ्ग होने से अन्तादेश प्रथम हो जावे तो अभ्यस्तसंज्ञकों से विहित प्रत्ययादि झकार को अत् आदेश व्यर्थ और अनिष्टप्रयोग सिद्ध होने लगें, इसलिए ये परिभाषा है—

५५–नचापवादविषये उत्सर्गोऽभिनिविशते ॥

५६–पूर्वं ह्यपवादा अभिनिविशन्ते पश्चादुत्सर्गाः ॥

५७–प्रकल्प्य चापवादविषयमुत्सर्गः प्रवर्त्तते ॥

अ० । ६ । १ । ५ ॥

ये तीनों परिभाषा उत्सर्गापवाद की व्यवस्था के लिए हैं अपवाद-विषय में उत्सर्ग की प्रवृत्ति नहीं होती। प्रथम अपवादों की और

1. अ० १३३।

पश्चात् शेषविषय में उत्सर्गों की प्रवृत्ति होती है। अपवाद के विषय को छोड़ के अपने विषय में उत्सर्ग प्रवृत्त होते हैं। इससे यह आया कि अभ्यस्तसंज्ञक से प्राप्त जो प्रत्ययादि झकार को अत् आदेश कहा है उस अपवाद के विषय में उत्सर्ग की प्रवृत्ति न होने से प्रथम अपवाद प्रवृत्त हुआ, सो प्रत्ययादि झकार का अत् आदेश होकर "ददति, दधति" आदि प्रयोग सिद्ध हो गये। और जैसे अन्त आदेश का बाधक "पचेयु, अजागरु" आदि प्रयोगों में झि को जुस् होता है वैसे "एरन्" आदि प्रयोगों में उत्सर्ग का विषय है उसमें झि को जुस् नहीं होता। अर्थात् अपवाद के विषय में उत्सर्ग की प्रवृत्ति नहीं होती और उत्सर्ग के विषय में अपवाद की प्रवृत्ति हो ही जाती है ॥५५-५७॥

अब पूर्व परिभाषाओं से यह आया कि अपवाद विषय में उत्सर्गों की प्रवृत्ति नहीं होती, किन्तु स्वविषय में अपवाद उत्सर्ग का बाधक होता है तो "दीर्घोऽकित[1]" इस सूत्र में अकित् ग्रहण व्यर्थ होता है क्योंकि जो सामान्य से अभ्यास को दीर्घ कहते तो अनुनासिकान्त धातुओं के अदन्त अभ्यास को दीर्घ का बाधक "नुक्" आगम होकर अजन्त के न रहने से दीर्घ की प्राप्ति ही नहीं थी तो "यंयम्यते, रंरम्यते" आदि प्रयोग सिद्ध हो ही जाते फिर अकित् ग्रहण व्यर्थ होकर इस वक्ष्यमाण परिभाषा के निकलने में ज्ञापक है।

५८—अभ्यासविकारेष्वपवादा उत्सर्गान्न बाधन्ते ॥

अ० ७। ४। ८३॥

१ अ० ५२१।

अभ्यास के आदेश विधान प्रकरण में अपवाद उत्सर्गों के बाधक नहीं होते, सो जब दीर्घरूप उत्सर्ग का बाधक नुक् न रहा तो "ययम्यते" आदि में दीर्घ की प्राप्ति हुई, इसलिए अनित् ग्रहण सार्थक हुआ। यह तो स्वार्थ में चरितार्थ, और अन्यत्र फल यह है कि "डोढौक्यते, तोत्रौक्यते" इत्यादि प्रयोगों में उत्सर्गरूप ह्रस्व का बाधक दीर्घ नहीं होता और जो ह्रस्व का अपवाद होने से ओकार को औकार ही दीर्घ कर लेवें तो फिर ह्रस्व होकर गुण न होने तो "डाढौक्यते" आदि प्रयोग भी सिद्ध न हों इत्यादि, इस परिभाषा के अनेक प्रयोजन हैं ॥ ५८ ॥

तच्छीलादि अर्थों में 'तृन्' प्रत्यय ण्वुल् का अपवाद है, और ण्वुल् तथा तृन् असरूप प्रत्यय भी हैं, सो धात्वधिकार में असरूप प्रत्यय उत्सर्ग का बाधक विकल्प करके होता है, पक्ष में उत्सर्ग भी हो जाता है। "निन्दहिंसक्लिशा०[1]" इस सूत्र में 'तृन्' प्रत्यय का "वुञ्" अपवाद क्यों पढ़ा, क्योंकि तृन् के द्वितीय पक्ष में ण्वुल् होकर "निन्दक, हिंसक" आदि प्रयोग बन ही जाते कि जो वुञ् प्रत्यय के होने से बनते हैं और "निन्दक" आदि में ण्वुल्, वुञ् का स्वर भी एक ही होता है[2]। एक "असूयक" शब्द के स्वर में तो ण्वुल्, वुञ् के होने से भेद पड़ेगा[3]। ण्वुल् का स्वर 'असूयक'

1 भा० १२०७। 2 निन्द्+अक, यहाँ ण्वुल् पक्ष में "लिति" (सौ० ५९) सूत्र से प्रत्यय से पूर्व इ को उदात्त होता है, और वुञ् पक्ष में भी "ञ्नित्यादिर्नित्यम्" (सौ० ३१) से आद्युदात्त होकर 'इ' को ही उदात्त होता है।

3. असूय+अक' यहाँ ण्वुल् पक्ष में प्रत्यय से पूर्व ऊकार को उदात्त होता है और वुञ् पक्ष में आद्युदात्त होने से आकार को उदात्तत्व प्राप्त होता है।

वुञ् का "असूयक" और 'निन्दक" में [उभयथा] आद्युदात्त ही रहेगा। फिर निन्द आद धातुओं से वुञ् विधान व्यर्थ हुआ, इसलिए यह ज्ञापकसिद्ध परिभाषा है—

५९—ताच्छीलिकेषु सर्व एव तृजादयो वाऽसरूपेण न भवन्ति ॥ अ० ३ । २ । १४६ ॥

तृच् आदि अपवादों के साथ असरूप उत्सर्गरूप प्रत्यय तच्छीलाधिकार विहित अपवादों के पक्ष में नहीं होते। इससे तच्छीलाधिकारविहित तृन् के पक्ष में जब ण्वुल् नहीं हो सकता तो निन्द आदि धातुओं से वुञ्विधान सार्थक हो गया और "असूयक" में स्वर भेद होने के लिए वुञ् कहना आवश्यक ही है, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ५९ ॥

अब धात्वधिकार में सर्वत्र वाऽसरूपविधि के मानने से 'हसित, हसन वा छात्रस्य शोभनम्' यहाँ क्त और ल्युट् के विषय में घञ्, "इच्छसि भोक्तुम्' यहाँ लिङ्, लोट् और "ईषत्पानः सोमो भवता" यहाँ खल् असरूप उत्सर्ग होने से प्राप्त हैं, इस सन्देह की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

६०—क्तल्युट्तुमुन्खलर्थेषु वाऽसरूपविधिर्नास्ति ॥ अ० ३ । १ । ९४ ॥

क्त, ल्युट्, तुमुन् और खलर्थ प्रत्ययों के विषय में असरूप उत्सर्ग प्रत्यय अपवाद के पक्ष में नहीं होते, इससे 'हसितम् हसनम्' आदि प्रयोगों के विषय में घञ् आदि उत्सर्ग प्रत्यय नहीं होते "अर्हे कृत्यतृचश्च"[1] इस सूत्र में कृत्य और तृच् प्रत्यय नहीं कहते

1. भा० ७१६।

तो अर्ह अर्थ में कहे हुए लिङ् के साथ असारूप्य होने से अर्ह अर्थ में कृत्य और तृच् हो ही जाते, फिर कृत्य और तृच् ग्रहण व्यर्थ होकर यह जनाते हैं कि "वाऽसरूपोऽस्त्रियाम्" यह परिभाषा अनित्य है ॥ ६० ॥

"हशश्वतोर्लङ् च[1]" इस सूत्र में लङ् ग्रहण नहीं करते तो भूतानद्यतनपरोक्षकाल में विहित लिट् के साथ असरूप लङ् का समावेश हो ही जाता, फिर लङ् व्यर्थ होकर इस परिभाषा का ज्ञापक होता है—

६१–लादेशेषु वाऽसरूपविधिर्न भवति ॥

अ० ३ । १ । ९४ ॥

लकारार्थ विधान में वाऽसरूपविधि नहीं होती। इससे लङ् लकार का ग्रहण सार्थक हुआ। और "लटः शतृशानचा०[2]" यहां विकल्प की अनुवृत्ति इसलिए करते हैं कि जिससे तिङ् का भी पक्ष में समावेश हो जावे। जो वाऽसरूप विधि हो जाती तो तिङ् समावेश के लिए विकल्प नहीं लाना पड़ता, इत्यादि अनेक प्रयोजन इस परिभाषा के समझने चाहिए ॥ ६१ ॥

"तस्मिन्निति[3], तस्मादित्युत्तरस्य[4]" इन सूत्रों से सप्तमीनिर्दिष्ट कार्य अव्यवहित पूर्व को और पञ्चमीनिर्दिष्ट उत्तर को होता है सो "इको यणचि[5]" यहां सप्तमीनिर्दिष्ट पूर्व को और "द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईत्[6]" "द्वीपम्" यहाँ पञ्चमीनिर्दिष्ट उत्तर को होता है। परन्तु जहाँ पञ्चमी और सप्तमी दोनों विभक्तियों का

१. अ० ९१२। २. अ० ७७९। ३. अ० २४५।
४. सन्धि० ९९। ५. सन्धि० १००। ६ सन्धि० १०९।
७. सा० ३५२।

निर्देश हो, वहां किसको कार्य होना चाहिए, इस सदेह की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

६२—उभयनिर्देशे विप्रतिषेधात् पञ्चमीनिर्देशः ॥

अ० १ । १ । ६६ ॥

जहां सप्तमी पञ्चमी दोनों विभक्तियों से निर्देश किया है, वहाँ "तस्मिन्निति० तस्मादित्यु०" इन दोनों सूत्रों में पर-विप्रतिषेध मान के पञ्चमीनिर्दिष्ट का कार्य होना चाहिए, जैसे "बहोर्लोपो भू च बहो."[1] यहाँ बहु शब्द पञ्चमीनिर्दिष्ट और इष्ठन्, इमनिच्, ईयसुन् सप्तमीनिर्दिष्ट हैं। यह कार्य बहु से परे इष्ठन् आदि को अथवा इष्ठन् आदि के पर बहु शब्द का कार्य होवे, इस सदेह की निवृत्ति इस परिभाषा से हुई कि पञ्चमीनिर्दिष्ट को कार्य होना चाहिए अर्थात् बहु से परे इष्ठन् आदि को कार्य होवे, सो पर को विहितकार्य अर्थात् ईयसुन् के आदि का लोप हो जाता है—भूयान्, भूमा तथा "ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम्"[2] यहाँ ङम् से परे अच् को अथवा अच् परे हो तो ङम् को कार्य हो यह सदेह है। सो ह्रस्व से पर जो ङम् उस से परे अच् को कार्य होता है—"तिङ्ङतिङ"[3] कुर्वन्नास्ते, इत्यादि बहुत सदेह निवृत्त हो जाते हैं ॥ ६२ ॥

इस व्याकरण शास्त्र में "स्वं रूप शब्दस्या०"[4] इस परिभाषा सूत्र के अनुकूल 'पयस्कुम्भी, पयस्पात्री" इत्यादि प्रयोगों में विसर्जनीय को सकारादेश[5] न होना चाहिए, क्योंकि कुम्भ और पात्र आदि शब्दों के परे कहा है, उनके स्वरूप ग्रहण होने से स्त्रीलिङ्ग में नहीं हो सकता। इसलिए यह परिभाषा है—

१. स्त्रै० ८९१ । २. सन्धि० २०४ । ३ सौ० ९० ।
४ सन्धि० १०१ । ५. अत कृकमिकसकुम्भ० (सन्धि० १०६) सूत्र से ।

६३-प्रातिपदिकग्रहणे लिङ्गविशिष्टस्यापि ग्रहणं भवति ॥

अ० ४ । १ । १ ॥

प्रातिपदिक के परे वा प्रातिपदिक को जहाँ कार्य कहा हो वहाँ पठितलिङ्ग से विशेषलिङ्ग का भी ग्रहण होना चाहिये। इससे पयस्कुम्भी आदि प्रयोग भी सिद्ध हो जाते हैं। जैसे सर्वनाम को सुट् कहा है[1] सो "येषाम्, तेषाम्" यहाँ सो होता ही है "यासां, तासां" यहाँ भी हो जावे। जैसे "कष्टं श्रितः = कष्टश्रितः" यहाँ समास होता है[2] वैसे "कष्टं श्रिता = कष्टश्रिता" यहाँ भी हो जावे। जैसे "हस्तिनां समूहो हास्तिकम्" यहाँ ठक् होता है[3] वैसे "हस्तिनीनां समूहो हास्तिकम्" यहाँ भी हो जावे। जैसे "ग्रामेवासी" यहाँ सप्तमी का अलुक् होता है[4] वैसे "ग्रामेवासिनी" यहाँ भी हो जावे, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ६३ ॥

जब प्रातिपदिक के ग्रहण में लिङ्गविशिष्ट का भी ग्रहण होता है, तो जैसे "यूनः पश्य" यहाँ युवन् शब्द को सम्प्रसारण होता है,[5] वैसे "युवतीः पश्य" यहाँ स्त्रीलिङ्ग में भी होना चाहिए, इत्यादि सन्देहों की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

६४-विभक्तौ लिङ्गविशिष्टग्रहणं न ॥

अ० ७ । १ । १ ॥

१ आमि सर्वनाम्नः सुट् ( ना० १६६ ) सूत्र से।
२. द्वितीया श्रितातीतपतित० ( सा० ७५ ) सूत्र से।
३. अचित्तहस्तिधेनोष्ठक् ( स्त्रै० ३१३ ) सूत्र से।
४ तत्पुरुषे कृति बहुलम् ( सा० १२२ ) सूत्र से।
५ श्वयुवमघोनामतद्धिते ( ना० १२० ) सूत्र से।

विभक्ति के आश्रय कार्य करने में पठितलिङ्ग से अन्य लिङ्ग का ग्रहण नहीं होता। इससे भसञ्ज्ञाश्रय सम्प्रसारण युवति शब्द को नहीं होता, तथा जैसे "गोमान्, यवमान्" यहाँ नुम्[1] और दीर्घ[2] होते हैं वैसे "गोमती, यवमती" यहाँ होवे सो सर्वनामस्थ विभक्त्याश्रित कार्य होने से नहीं होता। जैसे "सखा सखायौ, सखायः" यहाँ सखि शब्द को अनङ् और णित् आदेश[3] होता है वैसे 'सखी, सख्यौ, सख्यः' यहाँ स्त्रीलिङ्ग में विभक्त्याश्रित अनङ् और णित् आदेश नहीं होता, इत्यादि इस परिभाषा के भी बहुत प्रयोजन हैं॥ ६४॥

"तस्यापत्यम्[4]" इस सूत्र में "तस्य" यह पुँल्लिङ्ग षष्ठी का एकवचन और अपत्य शब्द नपुंसकलिङ्ग प्रथमैकवचन का निर्देश किया है तो "कन्याया अपत्यं, कानीन" यहाँ स्त्रीलिङ्ग शब्द से कानीन शब्द नहीं सिद्ध होना चाहिए[5] और 'द्वयोर्मात्रोरपत्यं द्वैमातुर' यहाँ द्विवचन से प्रत्ययोत्पत्ति भी नहीं होनी चाहिए। इसलिए यह परिभाषा है—

६५—सूत्रे लिङ्गवचनमतन्त्रम्॥ अ० ४। १। ९२॥

जो सूत्र में लिङ्ग और वचन पढ़े हैं वे कार्य करने में प्रधान नहीं होते अर्थात् जहाँ स्त्रीलिङ्ग, पुँल्लिङ्ग वा नपुंसकलिङ्ग से तथा एकवचन, द्विवचन, बहुवचन [illegible] निर्देश किये जावें वहाँ उसी

---

१. उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः (ना० १११) सूत्र से।
२. सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ (ना० ४७) सूत्र से।
३. सख्युरसम्बुद्धौ (ना० ६८) अनङ् सौ (ना० ६६) सूत्र से।
४. स्त्रै० १६५।
५. कन्यायाः कनीन च (स्त्रै० १९३) सूत्र से।

पठितलिङ्ग वा वचन से कार्य लिया जाय यह नियम नहीं समझना चाहिये, किन्तु एक किसी लिङ्ग वा वचन से शब्द पढ़ा हो तो सभी लिङ्ग वचनों से कार्य हो सकते हैं। इससे "कानीन, द्वैमातुर" इत्यादि शब्द सिद्ध हो जाते हैं, इत्यादि अनेक प्रयोजन इस परिभाषा से सिद्ध होते हैं ॥ ६५ ॥

अब अन्वयन्त भृशादि प्रतिपदिकों से जो भू धातु के अर्थ में क्यङ् प्रत्यय होता है' वह "क दिवा भृशा भवन्ति" यहा भी भृश शब्द से होना चाहिये, इत्यादि सन्देहों की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

६६—नञिवयुक्तमन्यसदृशाधिकरणे तथाह्यर्थगति ॥

अ० ३ । १ । १२ ॥

वाक्य में जो नञ [ और इव ] युक्त पद है उसके समान जो वाक्य में युक्त [ हो ] और उस नञ् [ और इव ] युक्त पदार्थ के सदृश धर्मवाला हो उस में कार्य प्रधान होना चाहिए, ऐसा ही अर्थ लोक में प्रतीत होता है। अर्थात् वाक्य में जिस पदार्थ को जिस क्रिया का निषेध होवे उस पदार्थ के तुल्य धर्मवाले को उसी क्रिया का विधान कर लेना चाहिए। जैसे लोक में किसी ने कहा है कि "अब्राह्मणमानय" ब्राह्मण से भिन्न को ले आ, तो ब्राह्मण से भिन्न क्षत्रियादि किसी मनुष्य को ले आता है, क्योंकि ब्राह्मण के तुल्य धर्म वाला मनुष्य ही होता है किन्तु यह नहीं होता कि ब्राह्मण से इतर को मंगवाने में मिट्टी वा पत्थर आदि किसी पदार्थ को लेआ के अपना अभीष्ट सिद्ध कर लवे। इसी प्रकार शास्त्रों में भी जिसका निषेध किया हो उसके सदृश दूसर का विधान करना चाहिए। यहाँ जो च्विप्रत्ययान्त से अन्य भृशादि

१ भृशादिभ्यो भुव्यच्वेर्लोपश्च हलः ( अ० ५९१ ) सूत्र से

शब्दा से क्यङ् प्रत्यय विधान किया है वह च्विप्रत्ययान्त के तुल्य अर्थ वाले भृशादिकों से क्यङ् होना चाहिए। च्वि प्रत्यय का अर्थ अभूततद्भाव है उसी अर्थ में क्यङ् होता है। अभृशो भृशो भवति, भृशायते इत्यादि। "क दिवा भृशा भवन्ति" यहाँ अभूततद्भाव के न होने से क्यङ् नहीं होता। तथा दधिच्छादयति, मधुच्छादयति इत्यादि प्रयोगों में तुक् आगम को अभक्त मानें अर्थात् न पूर्वान्त और न परादि, दोनों से पृथक् है, तो अतिङ् से परे तिङ् पद का निघात हो जावे[1]। सो तुक् तिङ् से भिन्न तिङ् के तुल्य धर्म वाला पद नहीं है इससे निघात नहीं पावेगा, और निघात होना इष्ट है। इसलिए तुक् को अभक्त नहीं करना, किन्तु पूर्वान्त ही करना चाहिए इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं॥ ६६॥

"उपपदमतिङ्"[2] इस सूत्र में अतिङ्ग्रहण का यही प्रयोजन है कि तिङन्त उपपद का समास न होने सो "सुप्, सुपा" इन दोनों की अनुवृत्ति चली आती है तब तो तिङ् उपपद का समास प्राप्त ही नहीं, फिर निषेध करना व्यर्थ हुआ, इसलिए ऐसा ज्ञापक होना चाहिए कि असुबन्त के साथ असुबन्त का भी समास होता है तब तो अतिङ्ग्रहण सार्थक होता है इसलिए यह परिभाषा है—

६७-गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः॥ अ० ४। १। ४८॥

गति, कारक और उपपद इनका कृदन्त के साथ सु आदि की उत्पत्ति से पहिले ही समास हो जाता है। यहाँ केवल सुप् रहित

---

१ तिङ्ङतिङः ( सौ १० ) सूत्र से।
२ सा० १९२।

कृदन्त के साथ समास हुआ तो अतिङ्ग्रहण सार्थक होने से स्वार्थ में चरितार्थ हो गया। और अन्यत्र फल यह है कि गति "सांकूटिनम्" यहाँ जो तद्धितोत्पत्ति से पहिले सम् और कूटिन् सुबन्तों का समास करके पीछे तद्धित उत्पन्न किया चाहे[1] तो तद्धितोत्पत्ति की विवक्षा में कूटिन् शब्द की पृथक् पदसंज्ञा रहने से सम् शब्द को वृद्धि नहीं हो सकती[2]। और जब सुप्रहित केवल कूटिन् कृदन्त के साथ समास होता है तब समास समुदाय की एक पदसंज्ञा होकर तद्धितोत्पत्ति होने से सम् को वृद्धि हो जाती है। कारक "या वस्त्रेण क्रीयते सा वस्त्रक्रीती, अश्वक्रीती" इत्यादि शब्दों में केवल क्रीत कृदन्त के साथ वस्त्र आदि शब्दों का समास होकर करण पूर्व क्रीतान्त प्रातिपदिक से ङीप् प्रत्यय हो जाता है[3]। और जो सुबन्त के साथ ही समास का नियम रहे तो समास की विवक्षा में ही अन्तरङ्ग होने से अकारान्त क्रीत शब्द से टाप् हो जावे, पुनः आकारान्त हो जाने से अकारान्त से विहित ङीप् प्रत्यय नहीं होवे तो "वस्त्रक्रीती" आदि प्रयोग भी सिद्ध न हो सकें। उपपद "माषवापिणी, व्रीहिवापिणी" यहाँ प्रातिपदिकान्त नकार को णत्व होता है[4]। सो जो सुबन्तों का ही समास करें तो समास की विवक्षा में ही नकारान्त वापिन् शब्द से ङीप् होकर पीछे समास हो, तब उस ङीबन्त माषवापिनी समुदाय की प्रातिपदिक संज्ञा होवे तो प्रातिपदिकान्त ईकार के होने से फिर णत्व नहीं हो सके। और जब कृदन्त वापिन् शब्द के साथ समास होता है तब केवल माषवापिन्

---

१. पषः क्रियामन् अष्टा० ५। ४। १४ ॥ सूत्र से अञ् प्रत्यय।
२. तद्धितेष्वचामादेः ( स्त्रै० ९१४ ) सूत्र से।
३. क्रीतात् करणपूर्वात् ( स्त्रै० ६३ ) सूत्र से।
४. प्रातिपदिकान्तनुम्विभक्तिषु ( भा० ८८२ ) सूत्र से।

नकारान्त शब्द की प्रातिपदिकसंज्ञा होकर ङीप् होता है वो प्राति-पदिकान्त नकार को णत्व हो जाता है इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ६७ ॥

"उगिदचां सर्वनामस्थानेऽधातोः[1]" इस सूत्र में उगित् धातु के निषेध का यही प्रयोजन है कि "उखास्रत्, पर्णध्वत्" इत्यादि में नुम् आगम न हो सो यह प्रयोजन तो "अञ्चु" धातु के ग्रहण से से निकल जाता कि उगित् धातु को नुम् आगम हो सो अञ्चु ही को हो इस नियम से अन्य उगित् धातु को नुम् होता ही नहीं फिर अधातु ग्रहण व्यर्थ हुआ। इसके व्यर्थ होने रूप ज्ञापक से यह परिभाषा निकली है।

## ६८-साम्प्रतिकाऽभावे भूतपूर्वगतिः ॥

जो पदार्थ वर्तमान काल में अपनी प्रथमावस्था से पृथक् हो गया हो तो उसी पूर्वावस्था के सम्बन्ध से उसको वर्तमान में भी कार्य हों जैसे "गोमन्तमिच्छति, गोमत्यति, गोमत्यते क्विप्, गोमान्" यहाँ प्रथम तो गोमान् प्रातिपदिक है पीछे उससे क्यच् हुआ तो धातुसंज्ञा हुई, फिर क्यच्प्रत्ययान्त से क्विप् होने से धातुसंज्ञा उसकी बनी रही। सो पूर्व रही प्रातिपदिकसंज्ञा के स्मरण से पीछे धातुसंज्ञा के बने रहते भी नुम् होता है अर्थात् अधातुनिषेध नहीं लगता, इससे अधातु निषेध भी सार्थक रहा। तथा "आत्मनः कुमारीमिच्छति, कुमारीयति, कुमारीयते कर्तरि क्विप्, कुमारी ब्राह्मण, तस्मै कुमार्यै*

[1] अ० ७।१। २ 'क्यचन्तो न धातुत्वं जहाति' नियम से।

* यहाँ भूतपूर्वगति परिभाषा के मानने से कार्य भी चल जाता तथा अन्यत्र भी सब काम चलता है फिर "कुमार्यै ब्राह्मणाय" इत्यादि प्रयोगसिद्धि के लिए नदीसंज्ञा में "प्रथमलिङ्गग्रहणञ्च" इस वार्त्तिक का भी कुछ प्रयोजन नहीं रहा, क्योंकि इस परिभाषा के होने से सब काम चल जाते हैं। वार्त्तिक एकदेशी और परिभाषा सर्वदेशी है।

ब्राह्मणाय" यहाँ कुमारी शब्द प्रथमावस्था में स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त है तब तो स्वाश्रय ईकारान्त नदीसंज्ञा सिद्ध है[1] पीछे जब पुंल्लिङ्गवाची हो गया तब भी पूर्वावस्था के भूतपूर्व स्त्रीत्व को लेकर नदी संज्ञा हो के नदीसंज्ञा के कार्य होते हैं, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥६८॥

बहुव्रीहि समास में अन्य पदार्थ प्रधान होता है[2] अर्थात् जिन दो वा अधिक पदों का समास किया जावे, उन पदों से पृथक् पद वाच्य अन्य पदार्थ कहाता है । जैसे [ सर्वादीनि सर्वनामानि[3] ] "चित्रा गावो यस्य स चित्रगुः, शवलगुः" यहाँ गौओं का विशेषण चित्रगुण और गौ इन दोनों पदों से भिन्न इनका स्वामी "चित्रगु" कहाता है । इसी प्रकार "सर्व आदिर्येषां तानि सर्वादीनि" यहाँ सर्व और आदि दोनों शब्द से पृथक् अन्य पदार्थ लिया जावे तो सर्व शब्द की सर्वनाम संज्ञा नहीं हो सके, इसलिए यह परिभाषा है—

६९—भवति हि बहुव्रीहौ तद्गुणसंविज्ञानमपि* ॥

अ० १ । १ । २७ ॥

बहुव्रीहि दो प्रकार का होता है एक "तद्गुणसंविज्ञान" और दूसरा "अतद्गुणसंविज्ञान" तद्गुणसंविज्ञान उसको कहते हैं कि जहाँ उस अन्य पदार्थ के साथ उसके निज गुणों का समवाय सम्बन्ध हो जैसे—"लम्बकर्णः, तुङ्गनासिकः, दीर्घबाहुः, बहुलकेश-

---

१. यूस्त्र्याख्यौ नदी ( १।४।३ )।

२. "अन्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिः" इस पूर्वाचार्य वचन से ।

३. गण० १ ।

* इस परिभाषा के आगे नागेश ने "चानुकृष्टं नोत्तरत्र" यह परिभाषा लिखी है सो ठीक नहीं, क्योंकि उसका मूल कहीं महाभाष्य से वा सूत्रों से नहीं निकलता, और न कोई उदाहरण मुख्य प्रयोजन का दिया ।

नरशृङ्गः" इत्यादि में अन्य पदार्थ का बोध कान आदि के सहित होता है। अतद्गुणसंविज्ञान वह है कि जिन पदों का समास किया जावे उन से अन्य पदार्थ का पृथक् सम्बन्ध बना रहे कि जैसे "चित्रगु" शब्द में दिखा दिया है। इससे सर्वादि में भी तद्गुण-संविज्ञान मान के सर्व शब्द की भी सर्वनाम संज्ञा हो जाती है। इसी प्रकार अन्यत्र भी जानना चाहिए ॥ ६९ ॥

जहां समास को अन्तोदात्त स्वर कहा है वहाँ "ब्राह्मणसमित्, राजदृषत्" इत्यादि प्रयोगों के अन्त में तकार है तो विधानसामर्थ्य से उस व्यञ्जन को ही उदात्त हो जाना चाहिए[1], इत्यादि सन्देह की निवृत्ति के लिए यह परिभाषा है—

७०—हल्स्वरप्राप्तौ व्यञ्जनमविद्यमानवद्भवति† ॥

अ० ६ । १ । २२३ ॥

व्यञ्जन को उदात्तादि स्वर प्राप्त हो तो वह व्यञ्जन अविद्यमानवत् होता है इससे "ब्राह्मणसमित्" आदि प्रयोगों में अन्त्य तकार को अविद्यमानवत् मान के इकार को उदात्त हो जाता है।

---

१ उच्चैरुदात्त. ( सौ० २ ) आदि सूत्रों में जब "अचः" की अनुवृत्ति नहीं आती तब व्यञ्जन को भी स्वर प्राप्त होता है।

† इस परिभाषा को नागेश भट्ट तथा अन्य लोग भी महाभाष्य से विरुद्ध लिखते पढ़ते हैं कि "स्वरविधौ व्यञ्जनमविद्यमानवत्" ऐसा पाठ करने में महाभाष्यकार ने ये दोष भी दिखाये हैं कि उदात्तादि स्वरों के विधानमात्र में जो व्यञ्जन अविद्यमानवत् माना जावे तो "विद्युत्वान् बलाहक." यहां विद्युत् के तकार को अविद्यमान मानें तो ह्रस्व से परे मतुप् को उदात्त स्वर "ह्रस्वनुड्भ्यां०" सूत्र से प्राप्त है, इत्यादि अनेक दोष आवेंगे। और "हल्स्वरप्राप्तौ०" इस प्रकार की परिभाषा में कोई [illegible] आता। इसलिए नागेश आदि का पाठ ठीक नहीं है।

इसका ज्ञापक "यतोऽनाव[1]" इस सूत्र में यत् प्रत्ययान्त द्व्यच् प्रातिपदिक को आद्युदात्त कहा है। और नौ शब्द का निषेध इसीलिए है कि "नाव्यम्" यहाँ आद्युदात्त न हो सो जब आदि में नकार है तब स्वर [अच्] के [न] होने से आद्युदात्त प्राप्त नहीं फिर निषेध करने से यही प्रयोजन है कि इस नकार को भी स्वर प्राप्त होता है सो अविद्यमानवत् मान के आकार को हो जाता इसलिए निषेध किया। तथा अनुदात्तादि वा अन्तोदात्त से परे जो कार्य कहे हैं उन में जहाँ आदि और अन्त में व्यञ्जन हैं। वहाँ उन कार्यों की प्राप्ति नहीं होगी, वहाँ भी अविद्यमानवत् मानकर काम चल जाता है। और जो कदाचित् ऐसा मान लिया जावे कि उदात्तादि गुण व्यञ्जनों के ही हैं उन के संयोग से अचों के भी धर्म समझे जाते हैं सो नहीं बन सकता क्योंकि व्यञ्जन के बिना भी केवल अचों में उदात्तादि धर्म प्रसिद्ध हैं और अच् के बिना व्यञ्जन का उच्चारण होना भी कठिन है, इसलिए उदात्तादि गुण स्वतन्त्र व्यञ्जनों के नहीं हो सकते। परन्तु यह बात तो माननी चाहिए कि अच् के संयोग से व्यञ्जन को भी उदात्तादि गुण प्राप्त हो जाते हैं। जैसे दो रङ्गे वस्त्रों के बीच एक श्वेत वस्त्र हो तो वह भी कुछ रञ्जित प्रतीत होता है॥ ७०॥

"वामदेवाड् ड्यड्ड्यौ[2]" इस सूत्र में ड्यत् और ड्य प्रत्यय डित् इसलिए पढ़े हैं कि डित् के परे वामदेव शब्द के टि भाग का लोप हो जावे सो "यस्येति च[3]" सूत्र से तद्धित के परे भसंज्ञक अवर्ण का लोप हो ही जाता फिर डित्करण व्यर्थ होकर इन परिभाषाओं के निकलने में ज्ञापक है।

१. सौ० ६११।  २. अ० ४।२।९॥
३. सं० १६८।

७१–अननुबन्धकग्रहणे न सानुबन्धकस्य ग्रहणम् ॥

७२–तदनुबन्धकग्रहणे नातदनुबन्धकस्य ग्रहणम् ॥

प्रत्ययान्त से भ्रप् कहने से स्त्रीलिङ्ग हो ही जाता क्योंकि स्वार्थिक प्रत्ययों के होने में प्रकृति के लिङ्ग और वचन की अनुवृत्ति होती है फिर स्त्रीग्रहण व्यर्थ हुआ, इसलिये यह परिभाषा है—

७३-क्वचित्स्वार्थिका अपि प्रकृतितो लिङ्गवचनान्यति-वर्तन्ते ॥ अ० ५ । ३ । ६८ ॥

कहीं कहीं स्वार्थिक प्रत्यय भी प्रकृति के लिङ्ग वचनों को छोड़ देते हैं। जब प्रकृति के लिङ्ग वचन स्वार्थप्रत्ययोत्पत्ति में सर्वत्र नहीं बने रहते तो "प्राचः स्त्रियामञ" सूत्र में स्त्री ग्रहण सार्थक हो गया। तथा "अप्कल्पम्" यहाँ नियत स्त्रीलिङ्ग बहुवचनान्त अप् शब्द से कल्पप्प्रत्यय[1] स्वार्थ में हुआ है, सो अपने लिङ्ग वचन छोड़ के नपुंसकलिङ्ग एकवचन हो जाता है। तथा "गुडकल्पा द्राक्षा, पयस्कल्पा यवागूः" यह गुड पुंलिङ्ग और पयः नपुंसकलिङ्ग से कल्पप् प्रत्यय होकर स्त्रीलिङ्ग हो जाता है। और क्वचित् कहने से यह प्रयोजन है कि "बहुगुडो द्राक्षा, बहुपयो यवागूः[2]" इत्यादि में प्रकृति के अनुकूल ही लिङ्ग वचन रहते हैं, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ७३ ॥

"प्रतेरंश्वादयस्तत्पुरुषे[4]" इस सूत्र के अंश्वादिगण में राजन् शब्द पढ़ा है तो इसका यही प्रयोजन है कि प्रति से परे तत्पुरुष समास में राजन् शब्द का अन्तोदात्त हो जावे सो जब प्रतिपूर्वक

1. ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयरः (सि० ७९०) सूत्र से।
2. विभाषा सुपो बहुच् पुरस्तात्तु (सि० ७९१) सूत्र से बहुच् प्रत्यय होता है। 3. अष्टा० ५ । ४ । १२ ॥
4. अष्टा० ६ । २ । १९३ ॥

राजन् शब्द से तत्पुरुष समास में समासान्त टच् प्रत्यय प्राप्त है तब तो चित् होने से अन्तोदात्त हो ही जाता[1], फिर राजन् शब्द का पाठ व्यर्थ हुआ, इसलिए यह परिभाषा है—

७४—विभाषा समासान्तो भवति* ॥अ० ६।२।१९७॥

समासान्त सब प्रत्यय विकल्प करके होते हैं तो प्रतिपूर्वक राजन् शब्द से जिस पक्ष में समासान्त टच् न हुआ वहाँ "प्रतिराज" में भी अन्तोदात्त हो जावे इसलिए राजन् शब्द का अंशादिगण में पढ़ना सार्थक हो गया। तथा "द्वित्रिभ्यां पाद्दन्[2]" इस सूत्र से भी बहुव्रीहिसमास में द्वित्रिपूर्वक मूर्द्ध शब्द को अन्तोदात्त स्वर कहा है सो यहाँ भी द्वित्रिपूर्वक मूर्द्ध से जब समासान्त ष प्रत्यय विधान है तो प्रत्यय स्वर से अन्तोदात्त सिद्ध ही है फिर मूर्द्धन् शब्द का ग्रहण इसलिए है कि समासान्त प्रत्यय विकल्प होते हैं सो

१. चितः ( सौ० ४४ ) सूत्र से।

२ अष्टा० ६ । २ । १९७ ॥

* इस परिभाषा को नागेश भट्ट ने ( समासान्तविधिरनित्यः ) ऐसा लिखा है सो महाभाष्य से विरुद्ध है क्योंकि अनित्य और विभाषा में बहुत भेद है। अनित्य उसको कहते हैं कि जो कभी हो और कभी न हो और विकल्प के दो पक्ष सदा बने रहते हैं और इस परिभाषा की भूमिका में ( सुपथी नगरी ) यह महाभाष्य का उदाहरण करके रक्खा है कि पथिन् शब्द से ( इनः स्त्रियाम् ) सूत्र से समासान्त कप् नहीं हुआ तो समासान्त अनित्य हैं। सो यह नहीं विचारा कि ( न पूजनात् ) सूत्र से ( सुपथी नगरी ) आदि सब में पूजनवाची समास से समासान्त का भी निषेध सिद्ध है जब कप् प्राप्त ही नहीं तो समासान्तविधि के अनित्य होने में ( सुपथी नगरी ) यह प्रयोग कब समर्थ हो सकता है देखो व्याकरण में नागेश की कितनी बड़ी भूल है।

जिस पक्ष में समासान्त नहीं होता "द्विमूर्धा, त्रिमूर्धा" यहाँ भी अन्तोदात्त स्वर हो जावे। इत्यादि प्रयोजनों के लिए यह परिभाषा है ॥ ७४ ॥

"शतानि, सहस्राणि" यहाँ जस् सर्वनामस्थान शि को मान के नुम् आगम होता है तब "शतन्, सहस्रन्" शब्दों के नकारान्त हो जाने से "ष्णान्ता षट्"[1] सूत्र से षट्संज्ञा हो जावे तो "षड्भ्यो लुक्"[2] सूत्र से शि का लुक् होना चाहिए, इत्यादि [ के ] समाधान के लिए यह परिभाषा है—

७५—सन्निपातलक्षणो विधिरनिमित्त तद्विघातस्य ॥

अ० १ । १ । ३९ ॥

जो एक के आश्रय से दूसरे का सम्बन्ध होता है वह सन्निपात कहाता है, उसी सन्निपात सम्बन्ध को कारण मानकर जो विधि = कार्य प्राप्त हो वह अपने निमित्त के बिगाड़ने में अनिमित्त अर्थात् असमर्थ होता है। यहाँ शत, सहस्र शब्द से जस् आकर शि आदेश हुआ, अब शि के आश्रय से शत शब्द को नुम् होकर शत नान्त हुआ, अब जिसके आश्रय से शत को नान्तत्व गुण मिला, वह नान्तगुण उसी का विघात करे यह ठीक नहीं। इससे "शतानि, सहस्राणि" आदि में शि का लुक् नहीं होता। तथा "इयेष, उवोष" यहाँ णल् प्रत्यय के आश्रय से इष, उष धातु को गुण होता है[3] गुण होने से इजादि मान कर आम् प्राप्त है और आम् के हो जाने से

१ मा० ११७ ।

२ मा० १२० ।

३ पुगन्तलघूपधस्य च ( मा० ५२ ) सूत्र से ।

उससे परे लुक् कहा है, तो उसी ग्राल् का विघातक हो कि जिस के आश्रय से इष उप इजादि हुए हैं, इत्यादि इसके अनेक प्रयोजन हैं। और लोक के साथ भी इस परिभाषा का सम्बन्ध है कि जो पुरुष जिस धनाढ्य के धन से स्वयं धनवान् हुआ हो, वह उसी धन से धनाढ्य का विघात करे यह बहुत विरुद्ध है, अर्थात् ऐसा कभी न होना चाहिए कि जिस के संग से जो सामर्थ्य प्राप्त हो उस सामर्थ्य से उसी को नष्ट [redacted] करे ॥ ७५ ॥

"पञ्चेन्द्राण्यो देवता अस्य स पञ्चेन्द्रः स्थालीपाकः" पञ्चेन्द्राणी शब्द से देवता अर्थ में विहित अण् प्रत्यय[1] का 'द्विगोर्लुगनपत्ये[2]' सूत्र से लुक् होकर "लुक् तद्धितलुकि[3]" सूत्र से ईकार आप्रत्यय का भी लुक् हो जाता है। तब ङीप् के संयोग से आया जो आनुक् आगम[4] उसका लुक्विधान किसी सूत्र से नहीं किया सो [यदि] उस आनुक् का श्रवण हो तो पञ्चेन्द्र आदि शब्द सिद्ध नहीं हो सकें, इसलिए यह परिभाषा है—

७६—सन्नियोगशिष्टानामन्यतराऽभावे उभयोरप्यभावः ॥

अ० ६ । ४ । १५३ ॥

जिस कार्य के होने में एक साथ दो का नियम हुआ हो उनमें से जब एक का अभाव हो जावे तब दूसरे का अपने आप अभाव हो जाता है। जैसे किसी कार्य का नियम है कि देवदत्त यज्ञदत्त दोनों मिल के इस काम को करें, सो जो देवदत्त न रहे तो यज्ञदत्त उस कार्य से स्वयं निवृत्त हो जाता है। इसी प्रकार यहाँ भी इन्द्र

१ सास्य देवता ( स्त्रै० २८८ ) सूत्र से।
२ स्त्रै० १९१।
३ अष्टा० १ । २ । ४९ ॥
४. इन्द्रवरुणभवसर्व ( स्त्रै० ८५ ) सूत्र से।

शब्द से स्त्रीत्व रूप कार्य की विवक्षा को ङीप् और आनुक् दोनों पूरी करते हैं। सो जब ङीप् का अभाव होता है तब आनुक् भी वहाँ से निवृत्त हो जाता है। तथा "पञ्चाग्न्यो देवता अस्य स पञ्चाग्निः" यहाँ स्त्री प्रत्यय के लुक् होने से ऐकार आगम[1] की भी निवृत्ति हो जाती है। इस परिभाषा का ज्ञापक यह है कि "बिल्वकादिभ्यश्छस्य लुक्[2]" इस सूत्र में बिल्वकादि से परे छ प्रत्यय का लुक् कहा है और उसी छ प्रत्यय के संयोग से बिल्वादि शब्दों को कुक् होता है। सो बिल्वादि शब्दों से छ का लुक् कह देते तो कुक् आगम की भी निवृत्ति हो जाती। इसलिये बिल्वादि शब्दों को कुक् आगम के सहित पढ़कर उन से परे छप्रत्ययमात्र का लुक् कहा है। इससे सिद्ध हुआ कि आगमी की निवृत्ति में आगम की निवृत्ति हो जाती है। तब कुक् आगम बिल्वकादि से छ प्रत्यय का लुक् कहा है इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं॥ ७६॥

तदनुबन्धकग्रहणे॰ इस पूर्व लिखित[3] परिभाषा के अनुकूल अण् प्रत्यय के आश्रय कार्य है वह ण प्रत्यय को मान के न होना चाहिये तो "कार्मस्ताच्छील्ये[4]" इस सूत्र का यही प्रयोजन है कि ताच्छील्य अर्थ में ण प्रत्यय परे हो तो कर्मन् शब्द के टि भाग का लोप हो सो "नस्तद्धिते[5]" सूत्र से नन्त भसंज्ञक अङ्ग के टि का लोप सिद्ध ही है तो ताच्छील्य अर्थ में (कार्म) प्रयोग बन ही जाता, फिर यह सूत्र व्यर्थ होकर इस परिभाषा का ज्ञापक है—

७७—ताच्छीलिके णेऽण्कृतानि भवन्ति॥

अ० ६। ४। १७२॥

१ प्रातिपदिकग्रहणे॰ (परि० ११) सूत्र से विहित।
२ अ० ८८०।
३ परि० ७२।
४ अ० ९१०।
५ अ० ८६०।

तच्छील अर्थ में विहित ण प्रत्यय के परे अण् प्रत्ययाश्रित कार्य भी होते हैं इस से यह आया कि "अन्"[1] सूत्र से अण् प्रत्यय के परे अन्नन्त को प्रकृतिभाव कहा है सो ताच्छील्य अर्थ में ण प्रत्यय के परे अन्नन्त कर्मन् शब्द को भी प्राप्त था, इसलिए "कार्मस्ताच्छील्ये"[2] सूत्र में टिलोप निपातन सार्थक हो गया, यह स्वार्थ में चरितार्थ है। अन्यत्र फल यह है कि "चुरा शीलमस्याः सा चौरी, तपः शीलमस्याः सा तापसी" इत्यादि प्रयोगों में ताच्छीलक ण प्रत्ययान्त से "टिड्ढाणञ्०"[1] सूत्र में अणन्त से कहा ङीप् हो जाता है, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ७७ ॥

"दाण्डिनाय०"[3] इस सूत्र में भ्रौणहत्य शब्द निपातन किया है उसका यही प्रयोजन है कि 'भ्रूणघ्नो भाव भ्रौणहत्यम्' यहाँ निपातन से तकारादेश हो जावे, सो जो "हनस्तोऽचिण्णलोः"[4] सूत्र में ष्यञ् प्रत्यय से परे हन् के नकार को तकारादेश हो जाता तो फिर निपातन करना व्यर्थ है, इसलिए यह परिभाषा है—

## ७८–धातोः कार्यमुच्यमानं तत्प्रत्यये भवति ॥

अ० ७ । २ । ११४ ॥

जो धातु को कार्य कहा है वह उसी धातु से विहित प्रत्यय के परे हो अर्थात् धातु को कार्य प्रातिपदिक से विहित तद्धित के परे न हो इस से हन् धातु को कहा तकारादेश भ्रौणहत्य में प्रातिपदिक से विहित तद्धित ष्यञ् के परे नहीं हो सकता। इसलिए भ्रौणहत्य में तकारादेश निपातन करना सार्थक हुआ और अन्यत्र फल यह है कि "भ्रौणघ्न." यहाँ अण् प्रत्यय के परे तकारादेश नहीं होता,

१. स्त्रै० ९१० । २. स्त्रै० ३५ ।
३. स्त्रै० ९१२ । ४. आ० ५०३ ।

तथा "कंसपरिमृड्भ्याम्[१]" यहाँ प्रातिपदिक से विहित विभक्ति के परे मृज् धातु को कहीं वृद्धि नहीं होती, "रज्जुसृड्भ्याम्, देवदृग्याम्" यहाँ झलादि अकित् विभक्ति के परे सृज् धातु को अम् आगम नहीं होता, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ७८ ॥

"सर्वके, विश्वके, उच्चकैः, नीचकैः" यहाँ सर्वनाम और अव्यय संज्ञा नहीं होनी चाहिए, क्योंकि सर्वादि विश्व शब्द और अव्ययों में उच्चैस् नीचैस् शब्द पढे हैं सो जब शब्द के स्वरूप का ग्रहण होता है तो उक्त शब्दों की सर्वनाम और अव्यय संज्ञा कैसी होगी और संज्ञा के बिना सर्वनाम और अव्यय के कार्य भी नहीं हो सकते, इसलिए यह परिभाषा है—

७९—तदेकदेशभूतस्तद्ग्रहणेन गृह्यते ॥ अ० १।१।७८॥

किसी के एकदेश में कोई अन्य आ जावे तो वह उसी के ग्रहण से ग्रहण किया जाता है। इस से यहाँ सर्व आदि शब्दों के मध्य में अकच् प्रत्यय आ गया वह उसी के ग्रहण से ग्रहण किया गया तो सर्वनामसंज्ञा हो गई। इसी प्रकार "उच्चकैः" आदि में अव्ययसंज्ञा होना जानो। तथा "अहं पठामि" यहाँ अतिङ् से से परे विकृत अनुदात्त भी हो जाता है, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ७९ ॥

"गातिस्थाघुपा०[३]" इस सूत्र में गाति निर्देश से तो अदादि के इण्स्थानीय गा का ग्रहण होना ठीक है,परन्तु पा धातु के ग्रहण में संदेह है कि अलुक्विकरण भ्वादि और लुक्विकरण अदादि इन

१. कंसपरिमृट् शब्द क्विबन्त है। क्विबन्त धातुधर्म को नहीं छोड़ते, अतः "मृजेर्वृद्धिः" (धा० १४१) से वृद्धि प्राप्त होती है।

२. दिवृदिष्ट. (सौ० ९०) सूत्र से।

३. धा० ९१।

दोनों में से किस का ग्रहण किया जावे सो जो अदादि के पा धातु का भी ग्रहण हो तो "अपासीद्वनम्" यहाँ भी सिच् का लुक् हो जाना चाहिए, इसलिए यह परिभाषा है—

८०–लुग्विकरणालुग्विकरणयोरलुग्विकरणस्यैव ग्रहणम्।

अ० ७। २। ४४॥

लुग्विकरण और अलुग्विकरण के ग्रहण में जहाँ संदेह पड़े वहाँ अलुग्विकरण का ही ग्रहण होना चाहिए, इस से उक्त "गातिस्था०[1]" सूत्र में "पा पाने" अलुग्विकरण धातु का ग्रहण हो जाता है और लुग्विकरण "पा रक्षणे" का ग्रहण नहीं होता। इसका ज्ञापक यह है कि "स्वरतिसूतिसूयति[2]" इस सूत्र में "सूति सूयति" दोनों के स्थान में सूङ् पढ़ते तो इन्हीं दोनों का ग्रहण हो जाता, क्योंकि ये ही दोनों सूङ् हैं तीसरा नहीं, परन्तु सूति लुग्विकरण अदादि और सूयति अलुग्विकरण दिवादि का है। इससे यही आया कि सामान्य सूङ् के पढ़ने से अलुग्विकरण सूयति का ग्रहण होता और सूति का नहीं होता, इसलिए पृथक् पृथक् दोनों का निर्देश किया गया है इत्यादि इसके अनेक प्रयोजन हैं॥ ८०॥

"हेरचङि[3]" इस सूत्र में अभ्यास से परे हि धातु के हकार को कुत्व कहा है, परन्तु वह कुत्व चङ् में न हो, सो चङ् णिजन्त से होता है उस चङ् के परे 'हि' की अङ्गसंज्ञा ही नहीं, किन्तु णिच् के सहित [ की अङ्गसंज्ञा है ] और णिच् के परे 'हि' की अङ्गसंज्ञा है और अङ्गाधिकार में अङ्ग को कार्य का विधान वा निषेध होता होता है इस [ लिये ] चङ् के परे [ हि को ] कुत्व प्राप्त ही नहीं फिर निषेध क्यों किया, इसलिए यह परिभाषा है—

१. आ० ९१। २. आ० १०४।
३ आ० ४२२।

८१–प्रकृतिग्रहणे ण्यधिकस्यापि कुत्वं भवति ॥

अ० ७ । ३ । ५६ ॥

कुत्वप्रकरण में जहाँ मूलप्रकृति का ग्रहण है वहाँ णिच्सहित प्रकृति का भी ग्रहण हो जावे । इससे चङ् के परे निषेध सार्थक हो गया और अन्यत्र फल यह है कि "प्रजिघापयिषति" यहाँ णिजन्त हि धातु को सन् प्रत्यय के परे कुत्व हो जाता है, इत्यादि प्रयोजन हैं ॥ ८१ ॥

"ज्यादादीयसः"[1] इस सूत्र में जो ज्य से परे ईयसुन् प्रत्यय को आकारादेश न कहते तो भी लोप की अनुवृत्ति आकर पर के आदि ईकार का लोप होकर अकृत् यकारादि प्रत्यय के परे ज्य को दीर्घ हो के "ज्यायान्" प्रयोग सिद्ध हो ही जावेगा, फिर आकारादेशविधान व्यर्थ होने से यह परिभाषा है—

८२–भनिर्वृत्ते पुनर्वृत्तावविधिः ॥ अ० ६।४।१६०॥

भाधिकार में कोई कार्य निष्पन्न हो गया हो तो फिर दूसरे कार्य में प्रवृत्ति न होवे । इससे यह आया कि भाधिकार के पर ईयसुन् [के आदि का] लोप कार्य होने पर फिर द्वितीय कार्य दीर्घ नहीं हो सकता, इसलिए पूर्वोक्त "ज्यादादीयसः" सूत्र में आकारादेश सार्थक हो गया । तथा "रीङ् ऋतः"[2] यहाँ जो दीर्घ रीङ् न कहते तो भी "मात्रीयति" आदि में अकृत् यकारादि प्रत्यय के परे दीर्घ हो जाता, फिर दीर्घ रीङ् ग्रहण का यही प्रयोजन है कि रिङ् किये पीछे दीर्घ नहीं [illegible] सकता, इसलिए दीर्घ रीङ् पढ़ना चाहिए, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८२ ॥

१. पं० ८९५ ।
२. भा० ५४० ।

"परमात्मानं नमस्करोति,[1] नमस्यति वा" इत्यादि प्रयोगों में नमः शब्द के योग में चतुर्थी विभक्ति "नमः स्वस्तिस्वाहास्वधाऽलंवषड्योगाच्च[2]" इस सूत्र से होनी चाहिए, सो इस समाधान के लिये यह परिभाषा है—

८३—उपपदविभक्तेः कारकविभक्तिर्बलीयसी ॥

अ० २ । ३ । १९ ॥

उपपदविभक्ति से कारकविभक्ति बलवान् होती है। उपपदविभक्ति वह कहाती है कि जहाँ कर्मादि कारक व्यवस्था से विभक्ति का नियम न किया हो [ किन्तु समीप में पठित किसी शब्द के योग से किसी विभक्ति का विधान हो ] और जहाँ कर्मादि कारक व्यवस्था से नियत विभक्ति होती है उसको कारक विभक्ति कहते हैं, सो "परमात्मने नमः, गुरवे नमः" इत्यादि में उपपदविभक्ति चतुर्थी हो जाती और "परमात्मानं नमस्करोति" इत्यादि में उपपदविभक्ति को बाध के कारकविभक्ति हो जाती है। तथा "गाः स्वामी व्रजति" यहाँ स्वामी शब्द के योग में उपपद विभक्ति षष्ठी सप्तमी "स्वामीश्वराधिपति०[3]" इस सूत्र से प्राप्त है परन्तु व्रजति क्रिया में गौओं का कर्मत्व होने से द्वितीयाविभक्ति हो जाती है इत्यादि ॥ ८३ ॥

"मिमार्जिषति" यहाँ "मृज्+सन्+तिप्" इस अवस्था में बह्वपेक्ष वृद्धि की अपेक्षा में अल्पापेक्ष अन्तरङ्ग होने से द्वित्व होकर

१ नमस्करोति में नमः शब्द साक्षात्प्रभृतिगण ( गणपाठ ६ ) में पढ़ा है। उससे गतिसंज्ञा होकर करोति के साथ समास हो जाता है अतः "परमात्मानम्" में कारक विभक्ति द्वितीया होती है।

२ कार० ६२ । ३ का० १४२ ।

परत्व से अभ्यासकार्य होके "मिमृज्+सन्+तिप्" इस अवस्था में इकार ऋकार दोनों को वृद्धि प्राप्त है, सो जो अभ्यास को भी वृद्धि हो जावे तो ह्रस्व का अपवाद होने से फिर ह्रस्व नहीं हो सकता तो "मिमार्जिषति" आदि प्रयोग भी सिद्ध नहीं हो सकें, इसलिए यह परिभाषा है—

८४—अनन्त्यविकारेऽन्त्यसदेशस्य कार्यं भवति ॥

अ० ६ । १ । १२ ॥

जहाँ अनन्त्य और अन्त्य वर्णों के समीपस्थ दोनों वर्णों को जो कार्य प्राप्त हो वहाँ अन्त्य के समीपस्थ वर्ण को कार्य होना चाहिये, और दूरस्थ व्यवहित पूर्ववर्ण को नहीं होवे। इससे 'मिमार्जिषति' में अभ्यास को वृद्धि नहीं होती तथा "अदोऽञ्चति, अदमुयङ्" यहां क्विप् प्रत्ययान्त अञ्चु धातु के परे अदस् शब्द के टि भाग को अद्रि आदेश होकर "अदद्र्यङ्" इस अवस्था में "अदसोऽसेर्दादु दो मः"[1] इस सूत्र से दोनों दकारों से परे जो उ और दकारों को मकार प्राप्त है सो इस परिभाषा से अन्त्य को होता है अनन्त्य पूर्व को नहीं, इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८४ ॥

"देहि, धेहि" इत्यादि प्रयोगों में जो अभ्यास का लोप होता है[2] सो अलोऽन्त्यविधि मान के अन्त्य अल् का लोप होवे तो "देहि, धेहि" आदि प्रयोग सिद्ध नहीं हो सकें, इसलिए यह परिभाषा है—

८५—नानर्थकेऽलोऽन्त्यविधिरनभ्यासविकारे ॥

अ० १ । १ । ६५ ॥

---

१. आ० १८८ ।

२. घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च ( आ० १५४ ) सूत्र से ।

